वीर केवल ज्ञानी होकर दिव्य ध्वनिके द्वारा उपदेश करने लगे थे तब बुद्धका माहात्म्य बहुत कुछ कम हो गया था। राजा श्रेणिक जैसे कट्टर बौद्ध भी महावीरके अनुयायी बन गये थे अर्थात जैनी हो गये थे। एक जगह गौतम बुद्धने अपने शिष्योंके सामने भगवान् महावीरको सर्वज्ञ स्वीकार किया था। और उनके वचनोंमें अपनी आस्था प्रकट की थी।

पूर्ण ज्ञानी योगी भगवान् महावीरने पहले तो वैदिक बलिदान तथा अन्य कुरीतियोंको बन्द करवाया था। और फिर अपने मार्मिक धार्मिक उपदेशोंसे, बौद्ध, नैयायिक, सांख्य आदि मत मतान्तरोंकी मान्यताओंका खण्डन कर स्य द्वाद रूपसे जैनधर्मकी मान्यताओंका प्रकाश किया था।

एक दिन भगवान महावीर विहार करते हुए राजगृह नगरमें आये और वहांके विपुलाचल पर्वतपर समवशरण सहित विराजमान हो गये। उस समय राजगृह नगरमें राजा श्रेणिकका राज्य था। पहिले कारणवश श्रेणिक राजाने बौद्धधर्म स्वीकार कर लिया था। परन्तु चेलिनी रानीके बहुत कुछ प्रयत्न करनेपर उन्होंने बौद्धधर्मको छोड़कर पुनः जैनधर्म धारण कर लिया था। जब उन्हें विपुलाचलपर महावीर जिनेन्द्रके आगमनका समाचार मिला तब वह समस्त परिवारके साथ उनकी वन्दनाके लिये गया और उन्हें नमस्कारकर मनुष्योंके कोठेमें बैठ गया। भगवान महावीरने सुन्दर सरस शब्दोंमें पदार्थों का विवेचन किया जिसे सुनकर राजा श्रेणिकको क्षायिक सम्यग्दर्शन प्राप्त हो गया। क्षायिक सम्यग्दर्शन पाकर उसे बड़ी ही प्रसन्नता हुई। राजा श्रेणिकको उनके प्रति इतनी गाढ़ श्रद्धा हो गई थी कि वह उनके पास प्रायः नित्य प्रति जाकर तत्वोंका उपदेश सुना करता था।

श्रेणिकको आसन्न भव्य समझकर गौतम गणधर वगैरह भी उसे खूब उपदेश दिया करते थे। प्रथमानुयोगका उपदेश तो प्रायः श्रेणिकके प्रश्नोंके अनुसार ही किया गया है। श्रेणिकने उन्हींके पासमें दर्शन विशुद्धि आदि सोलह भावनाओंका चिन्तवनकर तीर्थङ्कर प्रकृतिका बन्ध भी कर लिया था। जिससे वह आगामी उत्सर्पिणीमें पद्मनाभ नामके तीर्थङ्कर होंगे।

भगवान महावीरका विहार, बिहार प्रान्तमें बहुत अधिक हुआ है। राज-

बाद उसने स्पष्ट स्वरमें कहा। "ऐ देव! जाओ, खुशीसे जाओ, अपनी सेवासे संसारका कल्याण करो, अब मैं आपको पहिचान सकी, आप मनुष्य नहीं—देव हैं। मैं आपके जन्मसे धन्य हुई। अब न आप मेरे पुत्र हैं और न मैं आपकी मां। किन्तु आप एक आराध्य देव हैं और मैं हूं आपकी एक क्षुद्र सेविका। मेरा पुत्र मोह बिलकुल दूर हो गया है।

माताके उक्त वचनोंसे महावीर स्वामीके विरुद्ध हृदयको और भी अधिक आलम्ब मिल गया। उन्होंने स्थिर चित्त होकर संसारकी परिस्थितिका विचार किया और वनमें जाकर दीक्षा लेनेका दृढ़ निश्चय कर लिया उसी समय पीताम्बर पहिने हुए लौकान्तिक देवोंने आकर उनकी स्तुति की और दीक्षा धारण करनेके विचारोंका समर्थन किया। अपना कार्य पूराकर लौकान्तिक देव अपने स्थानोंपर वापिस चले गये। उनके जाते ही असंख्य देव राशि जय जय घोषणा करती हुई आकाश मार्गसे कुण्डनपुर आई। वहां उन्होंने भगवान् महावीरका दीक्षाभिषेक किया तथा अनेक सुन्दर-सुन्दर आभूषण पहिनाये। भगवान् भी देव निर्मित चन्द्रप्रभा पालकीपर सवार होकर षण्डवनमें गये और वहां अगहन वदी दशमीके दिन हस्त नक्षत्रमें संध्याके सकय 'ॐ नमः सिद्धेभ्यः' कहकर वस्त्राभूषण उतारकर फेंक दिये। पंचमुष्टियोंसे केश उखाड़ डाले। इस तरह बाह्य और आभ्यन्तर परिग्रहका त्यागकर आत्मध्यानमें लीन हो गये। विशुद्धिके बढ़नेसे उन्हें उसी समय मनः पर्यय ज्ञान प्राप्त हो गया। दीक्षा कल्याणकका उत्सव समाप्तकर देव लोग अपने-अपने स्थानोंपर चले गये।

पारणाके दिन भगवान् महावीरने आहारके लिये कुलग्राम नामक नगरीमें प्रवेश किया। वहां उन्हें कुल भूपालने भक्ति पूर्वक आहार दिया। पात्र दानसे प्रभावित होकर देवोंने कुल भूपालके घरपर पञ्चाश्चर्य प्रकट किये। वहांसे लौटकर मुनिराज महावीर वनमें पहुंचे और आत्मध्यानमें लीन होगये। दीक्षाके बाद उन्होंने मौनव्रत लेलिया था। इस लिये बिना किसीसे कुछ कहे हुए ही वे आर्य देशोंमें विहार करते थे।

एक दिन वे विहार करते हुए भगवान् महावीर उज्जयिनीके अति मुक्तक

नामके श्मशानमें पहुंचे और रातमें प्रतिमा योग धारण कर वहीं पर विराजमान होगये। उन्हें देखकर महादेव रुद्रने अपनी दुष्टतासे उनके धैर्यकी परीक्षा करनी चाही। उसने वैताल विद्याके प्रभाव से रात्रिके सघन अन्धकार को और भी सघन बना दिया। अनेक भयानक रूप बनाकर नाचने लगा। कठोर शब्द, अट्टहास और विकराल दृष्टिसे डराने लगा। तदनन्तर सर्प, सिंह, हाथी, अग्नि और वायु आदिके साथ भीलोंकी सेना बनाकर आया। इस तरह उसने अपनी विद्याके प्रभाव से खूब उपसर्ग किया। पर भगवान् महावीरका चित्त आत्म ध्यानसे थोड़ाभी विचलित नहीं हुआ। अनेक अनुपम धैर्यको देकर महादेवने असली रुपमें प्रकट होकर उनकी खूब प्रशंसा की-स्तुतीकी और क्षमा याचना कर अपने स्थानपर चला गया।

वैशालीके राजा चेटककी छोटी पुत्री चन्दना वनमें खेल रही थी। उसे देख कर कोई विद्याधर कामबाणसे पीड़ित हो गया। इसलिये वह उसे उठाकर आकाशमें लेकर उड़ गया पर ज्योंही उस विद्याधरकी दृष्टि अपनी निजकी स्त्रीपर पड़ी त्योंही वह उससे डरकर चन्दनाको एक महाटवीमें छोड़ आया। वहांपर किसी भीलने देखकर उसे धनपानेकी इच्छासे कौशाम्बी नगरीके वृषभदत्त सेठके पास भेज दिया। सेठकी स्त्रीका नाम समुद्रा था। वह बड़ी दुष्टा थी, उसने सोचा--कि कभी सेठजी इस चन्दनाकी रूप राशिपर न्यौछावर होकर मुझे अपमानित न करने लगें। ऐसा सोचकर वह चन्दनाको खूब कष्ट देने लगी। सेठानीके घरपर प्रतिदिन चन्दनाको मिट्टीके बर्तनमें कांजीसे मिला हुआ पुराने कोदोंका भात ही खानेको मिलता था। इतने परभी हमेशा सांकलमें बंधी रहती थी। इन सब बातोंसे उसका सौन्दर्य प्रायः नष्ट सा हो गया था।

एक दिन विहार करते हुए भगवान् महावीर आहार लेनेके लिये कौशाम्बी नगरीमें पहुंचे। उनका आगमन सुनकर चन्दनाकी इच्छा हुई कि मैं भगवान् महावीरके लिये आहार दूं पर उसके पास रक्खा ही क्या था। उसे जो भी मिलता था वह दूसरेकी कृपासे और सड़ा हुआ। तिसपर वह सांकलमें बंधी हुई थी। चन्दनाको अपनी परतन्त्रताका विचारकर बहुत ही दुःख हुआ। पर भव भक्ति भी कोई चीज है। ज्योंही भगवान् महावीर उसके द्वारपरसे निकले

गृहके विपुलाचलपर तो उनके कईबार आनेके कथानक मिलते हैं। इस तरह समस्त भारतवर्षमें जैनधर्मका प्रचार करते-करते जब उनकी आयु बहुत थोड़ी रह गई तब वे पावापुरमें आये और वहां योग निरोधकर आत्म-ध्यानमें लीन हो विराजमान हो गये। वहींपर उन्होंने सूक्ष्म क्रिया प्रतिपाति और व्युपरत क्रिया निवृत्ति नामक शुक्ल ध्यानके द्वारा अघातिया कर्मों का नाशकर कार्तिक वदी अमावस्याके दिन प्रातःकालके समय बहत्तर वर्षकी अवस्थामें मोक्ष लाभ किया। देवोंने आकर निर्वाण क्षेत्रकी पूजा की और उनके गुणोंकी स्तुति की।

भगवान् महावीर जब मोक्ष गये थे तब चतुर्थकालके ३ तीन वर्ष ८ माह १५ दिन बाकी रह गये थे। उन्हें उत्पन्न हुए आज २५३६ वर्ष और मोक्ष प्राप्त किये २४६४ वर्ष व्यतीत हो गये हैं। ये ब्रह्मचारी हुए। न इन्होंने विवाह किया और न राज्य ही। किन्तु कुमार अवस्थामें दीक्षा धारण कर ली थी। जिन्होंने इनकी आयु ७१ वर्ष ३ माह २५ दिनकी मानी है उन्होंने उसका विभाग इस तरह लिखा है।

गर्भकाल ९ माह ८ दिन, कुमार काल २८ वर्ष ७ माह १२ दिन, छद्मस्थ-काल १२ वर्ष ५ माह १५ दिन, केवलिकाल २९ वर्ष ५ माह २० दिन, कुल ७१ वर्ष ३ माह २५ दिन हुए।

मुक्त होनेपर चतुर्थकालके बाकी रहे ३ वर्ष ८ माह २५ दिन।

इस तरह इस मतमें चतुर्थकालके ७५ वर्ष १० दिन बाकी रहनेपर भगवान् महावीरने गर्भमें प्रवेश किया था और जिन्होंने ७२ वर्षकी आयु मानी है उन्होंने कहा है कि चतुर्थ कालके ७५ वर्ष ८ मास १५ दिन बाकी रहनेपर महात्मा महावीरने त्रिशलाके गर्भमें प्रवेश किया था।

इनके बाद गौतम सुधर्म और जम्बु स्वामी ये तीन केवली और हुए हैं। आज जैन धर्मकी आम्नाय उन्हींके सार गर्भित उपदेशोंसे चल रही है। वर्द्ध-मान, महाबीर, वीर अतिवीर और सन्मति ये पांच नाम प्रसिद्ध हैं।

